भूलि—सं०स्त्री० एक०। भूल से। क० ३-४७-२।

भूषनभूषन—सं० पुं० एक०। अच्छी बात का मंडन करनेवाला। 'विभीषण" का विशेषण। क० ८-१८-४।

भोगवान—सं० पुं० एक०। भोगयुक्त। "भानु" का विशेषण। क० ६-७०-४।

मंदहासजुत—सं०पु० एक०। हँसी सहित। "अधर" का विशेषण। क० ३-७०-४। १५-३८-२।

मति—सं० पुं० बहु०। बुद्धिवाले। र०प्रि० १४-२१-२।

महँदी मय—सं० स्त्री० एक०। मेहँदी से युक्त। "पानि" का विशेषण। क० १५-६-२।

मित्रहि—सं० पुं० एक०। प्रिय, प्यारा। "हरि" का विशेषण। र० प्रि० ४-८-४।

मुख—सं० पुं० बहु०। मुखवाले लोग। क० ६-६६-४। ७-३-२। १३-६-१।

●

## संज्ञाओं का क्रियाविशेषणवत् प्रयोग

प्रकास—सं० पु० एक०। प्रकाशन, प्रकट होना। क० १४-२२-२। १४-४०-१। र० प्रि० ६-२६-२। ८-५५-२।

प्रान-पियारे—सं० पुं० बहु०। प्राण से अधिक प्यारे। क० १४-६-४। र० प्रि० ८-२२-४।

●

## कुछ संज्ञाओ के सम्बन्ध में सांस्कृतिक टिप्पणियाँ

पारथ—सं० पुं० एक०। पृथु के पुत्र, अर्जुन (पार्थ) जो धर्मराज के भाई थे। वि० १-२३-३।

बसिष्ठ—सं० पुं० एक०। एक प्राचीन ऋषि जिनका उल्लेख वेद से लेकर रामायण, महाभारत, पुराणो आदि मे है। वेदो मे ये मित्र और वरुण के पुत्र कहे गये हैं। यज्ञस्थल में एक बार उर्वशी को देखकर मित्र और वरुण का वीर्यपात हो गया। वह वीर्य एक यज्ञकुम्भ मे रखा गया। कुम्भ से वसिष्ठ और अगस्त्य का जन्म हुआ। ऋग्वेद के अनुसार ये वशिष्ठ गाधार और काबुल की ओर राज्य करनेवाले त्रिमुवेश के राजा दिवोदास के पौत्र के पुत्र सुदास के पुरोहित थे। पुराणो मे ये ब्रह्मा के मानसपुत्र कहे गये हैं। राजा निमि ओर वसिष्ठ के बीच एक बार झगड़ा हुआ। वसिष्ठ ने निमि को और निमि ने वसिष्ठ को शाप दिया। निमि तप करके शरीर रहित होकर अमर हुए और उनका देश विदेह कहलाया। वसिष्ठ ने शरीर त्याग कर मित्रावरुण के वीर्य से जन्म ग्रहण किया। कामधेनु के लिये वसिष्ठ और विश्वामित्र (जो पहले राजा थे) के बीच बहुत दिनो तक झगड़ा होता रहा। वि० १३-५७-२। १५-६१-२। १६-४३-३। २१-२८-१।

ब्रिस्नुपदी—सं० स्त्री० एक०। गंगा नदी जो विष्णु के पैर से निकली हुई मानी जाती है। वि० १७-३७-३।

व्यास—सं० पुं० एक०। पराशर के पुत्र देवायन जिन्होने वेदो का संग्रह, विभाग और सम्पादन किया था। कहा जाता है कि अठारहो पुराण, महाभारत, भागवत और वेदान्त आदि की रचना इन्होने की थी। इनके जन्म आदि की कथा महाभारत मे बहुत विस्तार के साथ दी है। वि० ८-३९-१।

ब्रह्म—सं० पु० एक०। एक मात्र नित्य चेतन सत्ता जो जगत् का कारण है। सत्, चित्, आनन्द स्वरूप तत्व जिसके अतिरिक्त जो कुछ और प्रतीत होता है सब असत् या मिथ्या है। वि० ८-३९-४।

मंदर—सं० पुं० एक०। पुराणानुसार एक पर्वत जिससे देवताओ ने समुद्र को मथा था। छं० २-३१। वि० ४-३०-२। १७-६७-२।

मानसरोवर—सं० पुं० एक०। हिमालय के उत्तर की एक प्रसिद्ध बडी झील जिसके विषय मे यह प्रसिद्ध है कि ब्रह्मा ने अपनी इच्छा मात्र से ही इसका निर्माण किया था। इस सरोवर का जल बहुत ही स्वच्छ, मनोहर और गुणकारी है। इसके चारो ओर की प्राकृतिक शोभा बहुत ही अद्भुत है। हमारे यहाँ के प्राचीन ऋषियो ने इसके आसपास की भूमि को ही स्वर्ग कहा है। वि० ६-८-२।